रखपाल = रक्षपाल, रक्षक, ठाकुर, राजा। १०
रदी = रद्दी (अरबी), निकम्मी, वेकार। २६७
रफीक = रफ़ीक़ (अरबी), साथी, सहायक, मित्र। ३१०
रवनीक = रमणीय, सुन्दर। २६
राज = ईट-पत्थर आदिसे घर बनानेवाला, थवइ (सं० स्थपति) २९
राती = रक्त, लाल। १३०
रास = रास्त, दुरुस्त, ठीक। ५३४
रासि = राशि, धन। ४०७
रूधी=रुद्ध कर दी, बन्द कर दी। १५३
रेजपरेजी = छोटी-मोटी फुटकर चीजे। २२४
रेनि = रजनी, रात। ७१
रोक = रोकडा, नक़द, रोख (मराठी)। १४५

## ल

लखेरा = लाखकी चूडियॉ वगैरह बनानेवाला। २९
लगन = लग्नपत्रिका १०३
लघु-कोक = छोटा काम-शास्त्र, कोक्काक पंडितकृत १६९
लटाकुटा = डंडे कुंडे, बोरिया बॅधना। लटा = तुच्छ। कुटा = छोटा टुकडा ३३४
लहुरा = लघु छोटा। ५२७
लार = पीछे पीछे, साथ। ५३५
लाहनि = लाहण, लाण, भाजी, आदि चीजें जो विरादरीमे बॉटी जाती हैं। ४८८, ५९०
लेखा = हिसाब, गणित। ९८

## व

वसुधा-पुरहूत = पृथ्वीका इन्द्र, बादशाह अकबर। १३३
वार = द्वार, फाटक। ४९९

## स

संखोली = छोटा शंख। २१९
सगतरास = सगतराश (फारसी), पत्थर काटकर उसकी चीजे बनानेवाला। २९
सघ चलायौ = तीर्थयात्राके लिए बहुतसे सधर्मियोको लेकर चलना। ५८
सकृत = एक समय, एक साथ। ४४६
सकार = सकाल, सवेरे, जल्दी, सकारें (बुन्देली) २९९
सजोप = योषा या स्त्रीके सहित, सस्त्रीक। ६४६
सनातरबिधि = स्नात्रविधि, स्नान या अभिपेककी क्रिया। १७६
सपतखने = सप्त या सात खंडके मकान। ३०
सरदहन = श्रद्धान, विश्वास। ६३७
सरियत = शर्त। ५२४
सरियति = शरीअत, इस्लामी कानूनको कहते हैं। शायद यहॉ कानून-

की जगह कचहरीसे मतलब है। ३००, ५२४
सलेम = सलीम, जहाँगीर। २५८,
सात खेत = दानके सप्त क्षेत्र—जिन प्रतिमा, जिनागम और मुनि-आर्यिका श्रावक-श्राविका रूप चार संघ। ४८६
साधै पौन = पवनका साधना, नाकके आगे उँगली रखकर श्वास खींचना। प्राणायाम। ८९
सामा, साम = सामान, डौल, तैयारी। ३३७–४१
सारंग-छाग-नंदावत-लच्छन = हरिण, बकरा और नन्द्यावर्त, ये शान्ति,कुन्थु और अरनाथके चिह्न हैं। ५८३
साहिब साह किरान = शाहजहाँ। ६१७
सिकलीगर = तलवार, छुरी आदि हथियारोंको तेज करनेवाला, उनपर बाढ़ या सान चढ़ानेवाला। २८
सिखर = सम्मेदशिखर, पारसनाथ पर्वत। २२५
सिताब=शिताब (फारसी), जल्दी। ४९६
सिफथ = सिफ्त ( अरबी ), विशेषता, गुण। १
सिवमती = शैव, शिवके भक्त, शैवमतके उपासक। ७५
सिवमारग = मोक्षका मार्ग। २
सीर = साझेमें। ६८, ३५४
सीरनी = शीरीनी (फा०), मिठाई। १३६
सीसगर = = सीसागर, काचकी चीजें बनानेवाले। कँचेरे। २९
सुकीउ = स्वकीय, अपने। ६६८
सुध = खबर। ३३२
सुखुन = सुखन ( फारसी ), बातचीत, बात। ५६८
सुपिनन्तर=स्वप्नांतर, स्वप्नमें। ९०
सूत = सूत्र, सिलसिला। ३३१
सोग = शोक, दुःख। १९
सोवण्ण = सुवर्ण, सोना। ४६
सौंज = सामग्री। २८५, २८६
सौरि = सौड, रिजाई। २९२
सुतबोध = श्रुतबोध, छन्दशास्त्रका सुप्रसिद्ध ग्रन्थ। १७७

ह

हडवाई = सोना-चांदी। २५३, ३३४
हटवानी = हाट या बजारमें सौदा बेचनेवाले। २५२
हमाल = हम्माल ( अरबी ), मजदूर, कुली। ६२
हलबले = हलबलाये, घबडाये। ३०४
हवाईगर = हवाईगीर, आतिशबाजी बनानेवाला। २९
हिंदुगी = हिन्द देशकी स्थानीय भाषाके लिए मुसल्मानोंद्वारा रक्खा हुआ नाम। इसे ही जायसीने हिन्दुई कहा है। १३
हेच = ( फारसी ) तुच्छ, हीन, निकम्मी। ५९४
हेठ = नीचे। २०७
हेम खेम = क्षेमकुशल। ३७९